# सूर्यसारणी

अर्थात्

सूर्यका स्पष्ट भोगांश, परम क्रांति तथा बिंब ठीक-ठीक ज्ञात करनेके लिए
आधुनिक ज्योतिषके अनुसार सारणियाँ

लेखक

गोरखप्रसाद, डी० एस-सी० (एडिन०)

रीडर, गणित विभाग




काशी नागरी-प्रचारिणी सभा

# प्राक्कथन

दुर्भाग्यवश समय कम मिलनेसे और कुछ साधारण असावधानीके कारण, और फिर प्रेसकी भूलोंके कारण भी, चंद्रसारणी तथा सूर्यसारणी दोनोंमें अनेक अशुद्धियाँ रह गयीं। इसके लिये मुझे अत्यंत खेद है। श्री हरिहर भट्टकी कृपासे दोनों पुस्तकोंकी अशुद्धियोंकी संपूर्ण सूचियाँ इस पुस्तकके अंतमें छापी जा सकी हैं। इस कृपाके लिये मैं भट्टजी का अत्यंत ऋणी हूँ।

# सूर्यसारणी

## भूमिका

प्रस्तुत ग्रन्थमे सूर्यके स्पष्ट भोगांशकी गणना १/१० विकलातक की जा सकती है, परन्तु सारणियोंमें अंतिम अंकोंके केवल सन्निकट रहनेके कारण भोगांशमें कुछ-न-कुछ अशुद्धि आ ही जायगी। साधारणतः यह अशुद्धि प्रथम दशमलव अंकमें तीन-चारसे अधिककी न होगी। इसलिए कहा जा सकता है कि प्रस्तुत सारणियोंसे भोगांश आधी विकलातक शुद्ध निकलता है।

भोगांशके अतिरिक्त परमक्रान्ति, बिंब आदिकी गणना भी इन सारणियोंसे की जा सकती है।

ये सारणियाँ न्यूकॉम्बकी सौर सारणियोंको संक्षिप्त करके बनायी गयी हैं, परन्तु इस संक्षिप्तीकरणमें बहुत विचारसे काम लेना पड़ा है, जिसमें नवीन सारणियोंमें महत्तम सुविधा हो। कई सारणियोंका रूप तो एकदम बदल गया है। न्यूकॉम्बकी सारणियोंसे भोगांशकी गणना १/१०० विकलातक की जाती है और उत्तरको १/१० विकलातक शुद्ध माना जाता है। नॉटिकल अलमनकके लिए सूर्यकी गणना न्यूकॉम्बकी ही सारणियोंसे की जाती है।

संक्षिप्त होनेके कारण हमारी सारणियोंसे, न्यूकॉम्बकी सारणियोंकी अपेक्षा, गणना बहुत शीघ्र होती है। भोगांशमें १/२ विकलातककी सूक्ष्मता भारतीय पंचांगकारों-केलिए पर्याप्त होनी चाहिए। यदि १/२ विकलाकी अशुद्धि हो जाय तो सूर्यग्रहणकी गणनामें कुल १ सेकंड समय-का अंतर पड़ेगा, और सवसाधारणकेलिए यह उपेक्ष-नीय है। वर्तमान परिस्थितियोंमें, जब विदेशी नॉटिकल अलमनक हमारे पंचांगकारोंको काफी पहले नहीं मिल पाता है, यह पुस्तक अत्यन्त उपयोगी सिद्ध होगी, क्योंकि प्राचीन ग्रन्थोंसे गणना करनेपर—और कई पंचांग अभी भी उन्हींके आधारपर बनते हैं—सूर्यके भोगांशमें २० विकलातकका अन्तर पड़ जाता है।

पंचांगकारोंके अतिरिक्त यह पुस्तक ज्योतिषके विद्यार्थियोंकेलिए भी उपयोगी होगी। वे देख सकेंगे कि पाश्चात्य ज्योतिषी सूर्यकी स्थितियोंकी गणना कैसे करते हैं।

इन सारणियोंसे सन –१२०० (अर्थात १२०० ई० पूर्व) से सन २१९९ तकके किसी भी क्षणपर, तथा किसी भी वर्षकेलिए प्रति दिन, सूर्यकी स्थिति सुगमता-से निकाली जा सकती है। कहीं भी उच्च गणितकी आवश्यकता नहीं पड़ती। जो कोई दशमलवोंको जोड़, घटा और गुणा कर सकता है वह इन सारणियोंसे सूर्य-का भोगांश, बिम्ब आदि निकाल सकता है। फिर, गणनाकी सुविधाकेलिए इसपर ध्यान रक्खा गया है कि यथासंभव गुणा न करना पड़े, केवल जोड़ने या घटानेसे काम चल जाय। वस्तुतः, हमारी सारणियोंके प्रयोगमें लिखकर गुणा करनेकी आवश्यकता एक-दो स्थानोंमें ही पड़ती है।

## प्रारंभिक बातें

**उपकरणकी परिभाषा**—प्रत्येक सारणीमें दो प्रकारकी राशियाँ होती हैं, एक उपकरण, दूसरा फल। उपकरण ज्ञात रहता है और उसकी सहायतासे फल प्राप्त किया जाता है। परन्तु इस पुस्तकमें केवल भोगांश बतानेवाली सारणियोंके उपकरणोंको ही, अर्थात् संख्या ७से अन्ततककी सारणियोंके उपकरणोंको ही, उपकरण कहा गया है; यहाँ तक कि जब सारणी २, ३, आदिके सम्बन्धमें भी उपकरण शब्द आया है तब उन सारणियोंके उपकरणोंके लिए नहीं, वरन भोगांशवाली सारणियोंके उपकरणोंसे ही अभिप्राय है। इनमें से कुछ उपकरणोंको म, अ, द, आदि अक्षरोंसे सूचित किया गया है, शेषको १, २, ३ आदि संख्याओंसे।

**विधान**—सूर्यके भोगांशकी गणना करनेकी विधि संक्षेपमें यह है कि इष्टकाल*के अनुसार सारणी १से ६तकसे मध्यम भोगांश तथा उपकरणोंका मान जान लिया जाय, और तब उपकरणोंके इन मानोंके अनुसार सारणी ७से १६तकसे फल निकाले जायँ। इन फलोंको मध्यम भोगांशमें जोड़नेसे स्पष्ट भोगांश निकलता है।

**एकोपकरणी और द्वैपकरणी**—कुछ सारणियाँ द्वैपकरणी होती हैं, अर्थात् दो उपकरणोंका मान ज्ञात रहनेपर ही उनसे फलका ज्ञान हो पाता है। उदाहरणतः सारणी ७ देखें। यदि **ग** = ०, और उपकरण **१** = ० तो फल = ६६; यदि उपकरण **ग** = ४०, और उपकरण **१** = ० तो फल = १०५; इत्यादि; या यदि **ग** = ० और उपकरण **१** = ५ तो फल = १०६; **ग** = ४० और उपकरण **१** = ५ तो फल = १०८; इत्यादि।

अधिकांश सारणियाँ एकोपकरणी होती हैं, परन्तु बहुधा सुविधाकेलिए उनको ऐसे रूपमें रक्खा जाता है कि प्रथम बार वे द्वैपकरणी-सी लगती हैं। उदाहरणतः, सारणी १६ वस्तुतः एकोपकरणी है। इसका उपकरण है **म**। जब उपकरण = १५ तो फल = १६′ २३″·५; जब उपकरण = १६ तो फल = २१′ २२″·६; जब उपकरण = १७ तो फल = २३′ २२″·० इत्यादि§। परन्तु यदि १५, १६, १७ इत्यादिको एकके-नीचे-एक लिखा जाता तो सारणी १६में १६० पंक्तियोंकी आवश्यकता पड़ती और उपकरणको १६० बार लिखना पड़ता। इससे स्पष्ट है कि सुविधा इसीमें है कि उपकरण **म** के दहाई और सैकड़े वाले अंकोंको बाईं ओरके खड़े स्तम्भमें लिखा जाय और एकाईके अंकको माथेकी बेंड़ी पंक्तिमें, जैसा वस्तुतः किया गया है।

सारणी १४, १५, १७ आदिको ऊपरकी तरह लिखनेकी आवश्यकता नहीं पड़ी, क्योंकि वे छोटी-छोटी सारणियाँ हैं।

---

*जिस क्षणकेलिए सूर्यकी स्थिति निकालनी हो उसे इष्टकाल कहते हैं।

§एक विकलाको 1″, एक कलाको १′, और एक अंशको १° लिखते हैं।

यदि ऊपरकी बातों पर ध्यान रक्खा जाय तो अन्य सारणियोंकी रचना भी तुरन्त समझमें आ जायगी।

**अंतःक्षेपण, एकोपकरणी सारणियोंमें**—किसी भी सारणीमें उपकरणका प्रत्येक संभव मान नहीं दिखाया जा सकता, क्योंकि ऐसा करनेसे सारणी बहुत बड़ी हो जायगी। सारणीमें दिये गये उपकरणोंके बीच पड़नेवाले किसी उपकरणकेलिए फलके मान निकालनेको अंतःक्षेपण कहते हैं। यह काम साधारण अनुपाती विभागसे किया जाता है।

उदाहरण। सारणी १६मे फल ज्ञात करो जब उपकरण = १५·२४१।

हम देखते हैं कि जब उपकरण = १५ तब फल = १६′ २३″·५, और जब उपकरण = १६ तब फल = २१′ २२″·६। इसलिए जब उपकरणोंका अंतर = १ तब फलांतर = ११६″·४। इसलिए, त्रैराशिकसे पता चलता है कि जब उपकरणांतर = ०·२४१, तब फलांतर = ११६″·४ × ०·२४१ = २८″·८ लगभग।

इसलिए जब उपकरण = १५·२४१ तब फल होगा १६′ २३″·५ + २८″·८ = १६′ ५२″·३।

केवल सारणी १६में दो क्रमागत फलोंका अंतर इतना अधिक है कि लिखकर गुणा करनेकी आवश्यकता पड़ती है (जैसे ऊपरके उदाहरणमें ११६·४ को ०·२४१ से गुणा करना पड़ा था)। अन्य सारणियोंमें मन-ही-मन गुणा किया जा सकता है क्योंकि उनमें फलांतर सर्वत्र २०से कम है। हम चाहते तो सारणी १६को भी इतने विस्तारसे देते कि फलांतर २०से कम हो जाता और तब मन ही-मन अंतःक्षेपण हो सकता, परंतु ऐसा करनेमें यह सारणी बहुत बड़ी हो जाती—इसके छापनेमें लगभग ७२ पृष्ठ लगते!

**अंतःक्षेपण, द्वैपकरणी सारणियोंमें**—द्वैपकरणी सारणियोंके प्रयोगमें प्रश्न यह उठता है कि यदि दोनों उपकरणोंके मान सारणीमें दिये हुए मानोंके बीच पड़ें तो क्या करना चाहिये। उदाहरणतः, यदि **ग** = ५२ और उपकरण **१** = १०२ तो सारणी ७के फलका मान क्या होगा? ऐसे प्रश्नोंमें देखना चाहिए कि **ग** का दिया

हुआ मान सारणीके किन मानोंके भीतर पड़ता है। हमारे प्रश्नमें ग = ५२; यह सारणीके ग = ४० और ग = ८० के भीतर पड़ता है। इसलिए हम पहले ग = ४० और ग = ८० दोनोंकेलिए फलोंके मानोंको पृथक-पृथक निकालेंगे; और इन दोनों फलोंको निकालनेमें हम उपकरण १ के मानको १०२ रक्खेंगे।

परन्तु जब ग = ४० और उपकरण १ = १०२ तो साधारण अनुपातके अनुसार हम देखते हैं कि फलका मान = ७३ + $\frac{३}{२}$ × २ = ७६, लगभग।

इसी प्रकार जब ग = ८० और उपकरण १ = १०२ तो फलका मान = ८२ + $\frac{२}{२}$ × २ = ८४।

अब हमने जान लिया कि उपकरण १ के १०२ के बराबर रहनेपर जब ग = ४० तब फल = ७६ और जब ग = ८० तब फल = ८४।

इसलिए जब ग = ५२ तब फल

$$= ७६ + \frac{८}{४०} × १२ = ७८,\ \text{लगभग।}$$

यही अभीष्ट फल है।

अन्य द्वैपकरणी सारणियोंसे भी इसी प्रकार मान निकाला जा सकता है, परन्तु समय और परिश्रम बचानेकेलिये यही अच्छा होता है कि ग के उन दोनों मानोंकेलिए जिनके बीच ग का इष्टकालिक मान है, सारणी ७से १०तकमेंसे, उपकरण १-४के इष्टकालिक मानोंके अनुसार, फलोंके मान निकाल लिये जायँ, उनको पृथक-पृथक जोड़कर दो योगफल जान लिये जायँ और तब, अंतमें, अनुपातसे पता चलाया जाय कि ग के इष्टकालिक मानकेलिए सारणी ७-१०के फलोंके योगका क्या मान होगा। नीचेके उदाहरणमें ( पृष्ट ८ देखें ) ऐसा ही किया गया है। इसी प्रकार, सारणी १२-१३ में पहले द के दो क्रमागत ( सारणीमें पाये जानेवाले ) मानोंकेलिए फल निकालकर अन्तमें द के इष्टकालिक मानकेलिए फलको ज्ञात करना चाहिये।

**वर्षारंभ**—सारणी ३ से उपकरणोंके मान बीसवीं शताब्दीके प्रत्येक वर्षके प्रारम्भकेलिये ज्ञात होते हैं। साधारण वर्षोंमें ( अर्थात उन वर्षोंमें जो ३६५ दिनके होते हैं ) वर्षका आरम्भ, जिसे जनवरी ०·०से सूचित किया जाता है, जनवरीकी तारीख १के ग्रिनिच-मध्यम-मध्याह्न*के २४ घंटे पहले पड़नेवाले मध्याह्नको माना गया है, परन्तु प्लुत ( ३६६ दिनवाले ) वर्षोंमें वर्षारंभ उस वर्षकी जनवरी १के ग्रिनिचवाले मध्याह्नके क्षणको ही माना गया है। उदाहरणतः, सन १९४३ साधारण वर्ष है। सारणी ३से १९४३के आरम्भकेलिये उपकरणोंके जो मान मिलते हैं वस्तुत: वे उस क्षणकेलिए हैं जब ग्रिनिचमें मध्याह्न था और तारीख थी पहली जनवरी १९४३के एक दिन पूर्ववाली; अर्थात् ३१ दिसंबर १९४२। परन्तु सन १९४४में, इसके प्लुत होनेके कारण, वर्षारंभ उस क्षण माना गया है जिस क्षण १९४४ जनवरी १ को ग्रिनिचमें मध्याह्न था।

पूर्वोक्त परिभाषाके अनुसार माने गये वर्षारंभको हम सारणिक वर्षारंभ कहेंगे।

सारणी १से, बिना गणनाके ही, पता चल सकता है कि सारणिक वर्षारंभसे किसी विशेष तारीखतक कितने दिन बीते हैं। उदाहरणतः, २० अप्रैलके ग्रिनिच-मध्याह्नके क्षण सारणिक वर्षारंभसे ठीक ११० दिन बीते रहेंगे, चाहे वर्ष प्लुत हो, चाहे साधारण; फिर, साधारण वर्षोंमें फरवरी ९के, और प्लुत वर्षोंमें फरवरी १०के ग्रिनिच मध्याह्नके क्षण, सारणिक वर्षारंभसे ठीक ४० दिन बीते रहेंगे; इत्यादि।

यदि इष्ट तारीख सारणी १में न दी हो तो निकटतम तारीखका उपयोग करके आवश्यक दिनोंको जोड़ या घटा देना चाहिये। उदाहरणतः, १९४० (प्लुत वर्ष) में फरवरी १२के ग्रिनिच-मध्याह्नपर सारणिक वर्षारंभसे ठीक ४२ दिन बीते थे। यदि इष्ट समय ठीक ग्रिनिच-मध्याह्नका न हो तो घंटा, मिनट आदिपर भी विचार करना होगा, जैसा आगे एक उदाहरणमें दिखलाया गया है।

## सारणियोंसे भोगांश जाननेकेलिए आदेश—

( १ ) भोगांश आदि जाननेकेलिये पहला काम यह है कि सारणिक वर्षारंभसे लेकर इष्टकालतकके समयको दिन और दिनके दशमलवोंमें ( सारणी १की सहायता-

*अर्थात् मध्यम समयके अनुसार मध्याह्न, न कि धूप-घड़ीके अनुसार मध्याह्न।

( से ) बदल लिया जाय। नीचे हम इस 'दिन और दिन-के दशमलवों' को इष्टकालका 'अहर्गण' कहेंगे।

उदाहरणतः, यदि सन १८६६ जनवरी १६के दिन के ३ बजकर ५४ मिनट ३० सेकण्ड ( भारतीय स्टैंडर्ड समय ) पर सूर्यकी स्थिति निकालनी हो तो इष्टकालके अहर्गणकी गणना यों होगी :—

इष्टकाल, पुराने (युद्धके पूर्ववाले) भारतीय स्टैंडर्ड समयमें

| | दिन | घंटा | मिनट | सेकंड |
|---|---|---|---|---|
| = जनवरी | १६ | ३ | ५४ | ३० |
| भारतीय और ग्रिनिच समयोंमें अन्तर | | ५ | ३० | ० |
| ∴ इष्टकाल, पुराने ग्रिनिच ज्योतिष* समयमें = १८६६ जनवरी | १५ | २२ | २४ | ३०† |

अब, सारणी १ से,

जनवरी १५ = १४ दिन (सारणिक वर्षारंभसे)
२० घंटा = ०·८३३ दिन
२ घंटा = ·०८३ ,,
२० मिनट = ·०१४ ,,
४ मिनट = ·००३ ,,
३० सेकंड = ·००० ,,

∴ इष्टकाल का अहर्गण = १४·९३३ दिन लगभग।

(२) सारणी २की उस पंक्तिसे जो इष्टकालके सनके लिये लागू हो, प्रत्येक उपकरणका 'इतर शताब्दी-संशोधन' निकालकर क्रमानुसार एककी बगलमें एक लिख लो (नीचे उदाहरण देखो)। यदि इष्टकालका सन सन १९००से सन १९९९तकके भीतर पड़ता हो तो इस संशोधनकी कोई आवश्यकता नहीं है।

यह बात स्मरण रहे कि ऋण वर्षोंको इस प्रकार लिखना चाहिए कि फुटकर वर्षोंकी संख्या धन हो। उदाहरणतः, ३८१ ई०पू० ( B.C. ) = – ३८१ = – ४०० + १९ और इसलिए यदि सन् ३८१ ई०पू०की किसी तारीखकेलिए सूर्यकी स्थितिकी गणना करनी हो तो सारणी २से सन् – ४००केलिए इतर-शताब्दी-संशोधन निकाले जायँगे।

(३) अब सारणी ३मेंसे उस सनको चुनो जिसके फुटकर वर्ष (अर्थात एकाई-दहाईके स्थानमें पड़नेवाले वर्ष) इष्टकालके सनके फुटकर वर्षोंके बराबर हों। तब उस सनके आरंभकेलिए सब उपकरणोंके मानोंको पैरा (२)के आदेशानुसार लिखे मानोंके नीचे क्रमसे लिख लो, क्योंकि उन्हींमें इनको जोड़ना होगा।

(४) अब इष्टकालके अहर्गणकेलिए उपकरणोंकी वृद्धि लिखनी है। इसकेलिए स्मरण रक्खो कि **म**, **अ**, **द**, और **न** में एक दिनमें ठीक १की वृद्धि होती है। इसलिए अहर्गणको (अनावश्यक दशमलव अंकोंको छोड़ देनेके बाद) **म**, **अ**, **द**, और **न** के पूर्वलिखित मानोंके नीचे लिख लो।

अन्य उपकरणोंकी वृद्धिकेलिए नियम नीचे दिये गये हैं।

(५) जिन उपकरणोंकी वृद्धियाँ पैरा ४के अनुसार लिख ली गयी हैं उनमेंसे प्रत्येकका संपूर्ण मान उसके सब आंशिक मानोंको जोड़कर निकाल लो।

(६) उपकरण **म** के मानमेंसे ५·३७ घटानेसे उपकरण **ग** का मान ज्ञात होगा। **ग** का मान भी ज्ञात करो।

(७) अब देखो कि **ग** का मान उसके एक चक्र-काल ( अर्थात् ३६५·२६० ) से अधिक तो नहीं है। यदि है तो उसमेंसे एक चक्रकाल ( अर्थात् ३६५·२६० ) घटा दो।

(८) उपकरण १से ४में तभी वृद्धि होती है जब **ग** के मानमेंसे चक्रकाल घटाया जाता है। इसलिये यदि **ग** के मानमेंसे चक्रकाल घटाना पड़ा हो तो उप-करण १-४में सारणी ५ ( ग )के अनुसार आवश्यक वृद्धि लिख लो।

---

*अर्थात, ग्रिनिच-मध्याह्नसे जोड़ा गया समय। सन १९२५से ज्योतिषमें भी दिनका आरंभ अर्धरात्रिसे माना जाता है।

†अर्थात, १५ जनवरीके मध्याह्नके २२ घंटा २४ मिनट ३० सेकंड बाद।

( ९ ) अब उपकरण १-४के आंशिक मानोंको भी जोड़ डालो।

(१०) फिर देखो कि द का मान उसके एक चक्रकाल (अर्थात् २१·५३ )से अधिक तो नहीं है। यदि है तो सारणी ५ ( घ )की सहायतासे द के मानमेंसे आवश्यकतानुसार एक या अधिक चक्रकाल घटा दो।

(११) उपकरण ५ और ६में वृद्धि तभी होती है जब द के मानमेंसे एक या अधिक चक्रकाल घटाये जाते हैं। इसलिए यदि द के मानमें से एक या अधिक चक्रकाल घटाना पड़ा हो तो उपकरण ५, ६में सारणी ५ ( घ ) के अनुसार आवश्यक वृद्धि लिख लो।

(१२) अब उपकरण ५ और ६के आंशिक मानोंको भी जोड़ डालो।

(१३) सारणी ६में ग तथा द को छोड़ शेष उपकरणोंके चक्रकालोंका मान दिया गया है। सम्भव है पैरा ( ९ ), ( ६ ) और (१२)के अनुसार निकला किसी उपकरणका मान उस उपकरणके एक या अधिक चक्रकालोंसे अधिक हो। यदि ऐसा हो तो चक्रकालका एक, दो या अधिक गुना मान उपकरणके मानसे घटा दो। शेष एक चक्रकालसे कम बचे। जो शेष बचे उसीको उपकरणका इष्टकालिक मान समझो।

(१४) भो तथा टा के इष्टकालिक मान भी अन्य उपकरणोंके मानोंकी तरह ही निकाले जाते हैं, परन्तु इनमें अहर्गणके लिए वृद्धि निकालते समय ध्यान रहे कि इनमें एक दिनमें १की वृद्धि नहीं होती; वृद्धि सारणी ४ ( क, ख ) से निकाली जाती है। स्मरण रहे कि सारणी ३में, सुविधाकेलिए भो तथा टा के समूचे मान नहीं दिये गये हैं। उस सारणीके मानमें सारणी ४ ( क, ख )के मानको जोड़ना पड़ेगा, चाहे अहर्गण शून्य ही क्यों न हो।

सम्भवतः भारतीय स्टैंडर्ड समयके मध्याह्नपर ही अधिकतर सूर्यकी स्थितियोंकी गणना की जायगी, विशेष कर दैनिक सूर्यके लिये। इसलिये सारणी ४ ( ग ) में भो का मान भारतीय स्टैंडर्ड समयके प्रत्येक मध्याह्नकेलिए दिया गया है। इसे इतर-शताब्दी संशोधन + वर्षारंभिक मानमें जोड़नेसे ही स्टैंडर्ड मध्याह्नपर भो का पूरा मान ज्ञात हो जायगा।

(१५) अब सारणी ७से १६तकसे उपकरणोंके इष्टकालिक मानोंके अनुसार फलोंको निकालो और निम्न सूत्रसे स्पष्ट भोगांश ज्ञात करो :—

स्पष्ट भोगांश = भो का इष्टकालिक मान
+ सारणी १६ का फल
+ (सारणी ७ से १४ तकके फलोंका योग) ÷ १०
+ सारणी १५ का फल, ट से गुणा करनेके बाद
+ कालांतर ( नीचे देखो )।

(१६) यदि किसी राशिका मूल्य हो

$$क + ख \times ट + ग \times ट^2 + घ \times ट^3 + \ldots$$

जहाँ ट = किसी नियत मूलक्षणसे इष्टकालतकका समय, और क, ख, ग... स्थिर संख्याएँ हैं, तो $ग \times ट^2 + \ldots$ वाले पदोंको कालांतर या कालांतर-संस्कार कहा जाता है। बीसवीं शताब्दीके इष्टकालकेलिए किसी भी उपकरणमें कालांतर-संस्कारकी आवश्यकता नहीं है, परन्तु यदि इष्टकाल बीसवीं शताब्दीके बाहर हो तो कालांतर-संस्कारकी गणना करनी पड़ेगी।

भो और म इन्हीं दो में कालांतर संस्कारोंकी आवश्यकता है :—

( । ) स्थूल रूपसे, भो का कालांतर =
$1''{\cdot}०८९\ ट^2$

जहाँ ट = सन १९००के आरम्भसे इष्टकालतकका समय जब एकाई हो १०० वर्ष (अर्थात ३६५२५ दिन)। १९००के बाद ट धन होगा, और १९००के पहले ट ऋण होगा। इस कालांतरको भो में जोड़ देना चाहिये।

उदाहरण। सन –३८१ दिसम्बर १२के दिन सूर्यके मध्यम भोगांशका कालांतर निकालो।

सन १९००के आरम्भसे सन –३८१ तक कुल मिला कर २२८१ वर्ष होते हैं। इसलिए यहाँ

ट = –२२·८, लगभग।

इसलिए कालांतर = $1''{\cdot}०८९ \times २२{\cdot}८ \times २२{\cdot}८$
= ५६६″ लगभग
= ९′ २६″

सुविधाके विचारसे सन १६००से २०८०तक का भोगांश-कालांतर-संस्कार सारणी ४ ( घ )में दे दिया गया है। इस सारणीमें ऊपरवाले सूत्रके बदले अधिक सूक्ष्म सूत्रोंसे प्राप्त मान दिये गये हैं। स्मरण रहे कि बीसवीं शताब्दीमें ( अर्थात सन १६००से १६६६ तक ) कालांतर-संस्कार करनेकी आवश्यकता नहीं है क्योंकि उसे सारणी ३में सम्मिलित कर लिया गया है।

यदि इष्ट सन सारणी ४ ( घ ) में दिये गये वर्षों के बीच पड़े तो अंतःक्षेपणसे काम लेना चाहिये।

( ii ) म का कालांतर = $-0.000152 \times ट^2$। इसे म के मानमें जोड़ना चाहिए, परन्तु साधारणतः यह इतना छोटा होगा कि इसकी उपेक्षा की जा सकेगी।

( iii ) सूर्यके भोगांश जाननेकेलिए परमक्रान्तिका ज्ञान आवश्यक नहीं है। वह एक स्वतन्त्र वस्तु है, परंतु उसमें भी कालांतर-संस्कारकी आवश्यकता है, जिसकी गणनाकी रीति सारणी २की पाद-टिप्पणीमें दे दी गयी है।

## धूनन, अयनांश, अपेरण आदि

**धूनन**—ऊपरके सूत्रसे प्राप्त भोगांश सूर्यका इष्टकालिक मध्यम वसंत संपातसे नापा गया इष्टकालिक ज्यामितीय* भोगांश होगा।

दृक्तुल्य भूकेंद्रिक भोगांश† जाननेकेलिये ऊपरकी रीतिसे प्राप्त भोगांशमें धूनन-संस्कार तथा अपेरण संस्कार करना पड़ेगा।

*यदि विन्दु क पर पृथ्वीका केन्द्र हो और ख पर सूर्यका, तो दिशा क ख सूर्यकी ज्यामितीय दिशा होगी, परन्तु वस्तुतः सूर्य क ख में नहीं, क ख से कुछ भिन्न दिशामें दिखलाई पड़ेगा। बात यह है कि जबतक प्रकाश ख से क तक आयेगा तबतक पृथ्वी क से चलकर अन्यत्र पहुँच जायगी। पृथ्वीकी गतिके कारण उत्पन्न अंतरको अपेरण कहते हैं।

†अर्थात वह भोगांश जो द्रष्टाको भूकेंद्रसे दिखलाई पड़ता यदि भूकेंद्रसे वेध किया जा सकता और यदि पृथ्वीकी चारों ओर वायुमंडल न रहता।

सुविधाकेलिये धूनन-संस्कारको दो अंगोंमें बाँटा जाता है, ( १ ) चांद्र धूनन और ( २ ) सौर धूनन। इनमेंसे प्रथम चंद्रमाके आकर्षणके कारण और दूसरा सूर्यके आकर्षणके कारण उत्पन्न होता है। बात यह है कि पृथ्वी ठीक-ठीक गोलाकार नहीं है। पृथ्वीमें भूमध्य रेखावाला व्यास ध्रुवसे ध्रुवतकके व्याससे अधिक है। भूमध्य पर उभरे हुए भागको चन्द्रमा और सूर्य कभी ऊपरसे, कभी नीचेसे, आकर्षित करते हैं, क्योंकि सूर्य और चंद्रमा भूमध्य-धरातलमें न चलकर तिरछे धरातलमें चलते हैं। परिणाम यह होता है कि पृथ्वीकी भूमध्य रेखाका धरातल, और इसलिए खगोलपर विषुवद्वृत्त भी, कुछ डगमगाता हुआ चलता है। फलतः, वसंत संपात सम वेगसे चलनेके बदले कुछ डगमगाता हुआ चलता है। समवेग मानकर गणना करनेसे प्राप्त वसंत संपातको मध्यम वसंत संपात कहते हैं। वास्तविक इष्टकालिक वसंतसंपातको स्पष्ट वसंत संपात कहते हैं। इन दोनोंके अंतरको भोगांशका धूनन ( या भोगांशका धूनन-संस्कार ) कहते हैं। विषुवके डगमगानेके कारण परमक्रांति भी प्रति क्षण सूक्ष्म मात्रामें बदलती रहती है। इसलिए परमक्रान्तिमें भी एक धूनन-संस्कार करनेकी आवश्यकता पड़ती है।

भोगांशके धूननकी गणनाकेलिये पहले सारणी १७ से चान्द्र धूनन निकाल लो। तब सौर धूनन निकालो। इसकेलिए अहर्गणमें उपकरण क के उस मानको जोड़ दो जो सारणी २से निकले। फिर इस प्रकार प्राप्त योगके अनुसार सारणी १८से सौर धूननका मान निकालो। प्रत्येक शताब्दीमें क का मान स्थिर, और सन १६००के बाद क का मान शून्य, मान लिया जा सकता है।

चान्द्र और सौर धूननोंका योग सम्पूर्ण धूनन-संस्कार है। इसे ऊपरकी रीतियोंसे निकाले गये स्पष्ट भोगांशमें जोड़नेसे सूर्यका इष्टकालिक स्पष्ट ज्यामितीय भोगांश ( इष्टकालिक वसंत संपातसे नपा हुआ ) निकलता है।

**अयनांश**—जैसा ऊपर बताया गया है वसंत संपात बराबर चलता रहता है। यदि धूनन-संस्कारकी उपेक्षा कर दी जाय तो वसंत संपातकी जो मध्यमगति बच रहती है उसीको अयनचलन कहते हैं। वसंत संपातको

स्थिर मानने और चलायमान माननेसे जो अंतर भोगांशमें पड़ता है उसे अयन-संस्कार कहते हैं। हमारी सारणियों-से 'सायन' भोगांश निकलता है, अर्थात् वह भोगांश इष्टकालिक मध्यमवसंत संपातसे नपा रहता है। इसलिए यदि सूर्यका ज्यामितीय भोगांश इष्टकालिक वसंत संपात के बदले वर्षारंभके क्षणवाले मध्यम संपातसे जानना हो तो सारिणी १८से निकले अयनांशको सारणी ७-१६ से प्राप्त भोगांश से (अर्थात् धूनन-संस्कार करनेके पहलेही) घटा देना चाहिए। जो शेष मिले वही वर्षारंभिक मध्यम वसंत संपातसे नपा स्पष्ट भूकेंद्रक ज्यामितीय भोगांश है।

यदि वर्षारंभके मध्यम संपातके बदले किसी अन्य चुने हुए स्थिर मूल विंदुसे नपे भोगांश, अर्थात निरयन भोगांशको जाननेकी इच्छा हो तो सायन भोगांशमेंसे चुने हुए मूलविंदुसे इष्टकालिक वसंत संपाततककी दूरीको (इसीको अयनांश कहते हैं) घटा देना चाहिए। जो शेष बचेगा वह निरयन भोगांश होगा।

पाश्चात्य ज्योतिषमें निरयन भोगांशकी गणना करने की प्रथा नहीं है। परंतु भारतीय पंचांगोंमें साधारणतः निरयन भोगांशही दिखलाया जाता है। तो भी, खेदके साथ कहना पड़ता है, भारतवर्षमें अभीतक निरयन गणना केलिए चुने गये मूलविंदुके बारेमें एकमत नहीं है। केवल इतनाही नहीं; इस बातमें भी मतभेद है कि वसंत संपात एक वर्षमें कितना चलता है! जहाँ पाश्चात्य ज्योतिषी वसंत संपातके वेगको वेधद्वारा निश्चय करते हैं और इसलिए एकमत रहते हैं, वहाँ भारतीय ज्योतिषी शास्त्रार्थ और पक्षपात से काम लेते हैं !!

श्री हरिहर भट्ट कृत सूर्यसारिणी*के अनुसार अयनांशके विषयमें मुख्य तीन मत हैं:—

"(१) रैवत अथवा तिलक मत, (२) चैत्र अथवा केतकर मत, और (३) छायार्क अथवा बापूदेव मत। अयनांशकी सतत वृद्धि होती है। सन १६०१ ई० जनवरी १के रैवत, चैत्र और छायार्क अयनांश क्रमानुसार १८° २१′ २०″, २२° २७′ ३१″ और २२° १६′ ४३″ हैं। वार्षिक अयन गति रैवत और चैत्र मतोंकी ५०$\frac{1}{4}$″ और छायार्क मतकी ५८$\frac{3}{4}$″ है। १ जनवरी १६०१के बाद के समयों के लिए उपर्युक्त अयनांशोंमें १६०१से इष्टकाल तकके अयनांशको जोड़ दो और १ जनवरी १६०१के पहलेकेलिए घटा दो"। योग अभीष्ट अयनांश होगा, जिसे सायन भोगांशसे घटानेपर निरयन भोगांश प्राप्त होगा।

**अपेरण संस्कार**—अपेरण संस्कारका मान सारणी २३से ज्ञात होता है। इस मानको भोगांशसे घटा देना चाहिए (नीचे उदाहरण १ देखो)।

**नाक्षत्र समय**—उस घड़ीको नाक्षत्र घड़ी कहते हैं जिसमें उस क्षण ० घंटा ० मिनट ० सेकंड समय दिखलाई पड़ता है जिस क्षण मध्यम वसंत संपात याम्योत्तरपर आता है और जिसमें वसंत संपातके एक याम्योत्तर-गमन से दूसरे याम्योत्तर-गमनतक समय शून्यसे लगातार बढ़कर २४ घंटा हो जाता है। ऐसी घड़ीमें किसी क्षण जो समय दिखलाई पड़ता है उसे नाक्षत्र समय (अँग्रेज़ीमें साइडीरियल टाइम) कहा जाता है। सारणी १-५से प्राप्त **टा** का मान नाक्षत्र समय – मध्यम सौर समय-का इष्टकालिक मान है, परंतु उसमें धूनन संस्कार सम्मिलित नहीं है। **टा** में धूनन संस्कारका मान जानना हो तो भोगांशकेलिए निकाले गये मानको $\frac{1}{15}$ कोज्या **प** से गुणा करना चाहिए, जहाँ **प** = परमक्रांति। इस प्रकार **टा** के लिए धूनन संस्कार सेकंडोंमें प्राप्त हो जायगा।

**स्थूल गणना**—सन् १६००के पहलेकेलिए सूक्ष्म गणनाका कदाचित ही कभी आवश्यकता पड़े; साधारणतः स्थूल गणनासे ही काम चल जायगा। यदि हम ग्रह-संस्कारोंको छोड़ दें और उसके बदले **भो** में ४८″ जोड़ दें (जो सारणी बनाते समय **भो** से घटाकर ग्रह-संस्कारोंमें उन्हें धन रखनेकेलिये जोड़ा गया है), और सारणी ४ (घ) के कालांतर संस्कारको भी छोड़ दें तो साधारणतः दस-बारह विकलासे अधिक त्रुटि न होगी और त्रुटि ३० विकलातक विरले अवसरों पर ही पहुँचेगी। स्थूल गणनाके उदाहरणके लिए नीचे उदाहरण २ देखो।

**परमक्रांति**—परमक्रांति इतनी धीरे-धीरे घटती-

*लेखक से प्राप्य; पता : २२ सरस्वती सोसायटी, डाकखाना आनंदनगर, अहमदाबाद। मूल्य २); पुस्तक हिंदी में है।

बढ़ती है कि इसे वर्ष भर तक स्थिर माना जा सकता है। वर्षारंभिक मान जाननेकेलिये इतर-शताब्दी संशोधन और सारणी ३से प्राप्त वर्षारंभिक मानोंको जोड़ना चाहिए, जैसा उपकरणोंकेलिए किया जाता है, परंतु, जैसा सारणी २की पादटिप्पणीमें लिखा है, परमक्रांतिके साथ छपे का शीर्षक स्तंभके मानको शताब्दीके भिन्नांश-से गुणा करना चाहिए और इसप्रकार प्राप्त फलको भी परमक्रांतिमें जोड़ देना चाहिए। 'शताब्दीके भिन्नांश' का अर्थ है इष्ट सनकी एकाई-दहाई वाली संख्या ÷ १०० । उदाहरणतः, सन् १७८६में एकाई-दहाई वाली संख्या है ८६। इसे १००से भाग देने पर प्राप्त होता है ०·८६। यही 'शताब्दीका भिन्नांश' है। सारणी २में सन् १७०० वाली पंक्ति तथा का शीर्षक स्तंभमें ०·३″ है। इसे ०·८६से गुणा करनेपर ०·३″ प्राप्त होता है। यही परम-क्रांतिका कालांतर है। इसलिए सन १७८६में परमक्रांति का मान यों निकलेगा :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| इतर-शताब्दी संशोधन | ०° | १′ | ३३·६″ |
| कालांतर | | | ०·३ |
| वर्षारंभिक मान (सा० ३से) | २३ | २६ | २८ |
| ∴ अभीष्ट मान | = २३° | २८′ | २″, लगभग |

## उदाहरण

उदाहरण १—सन १७८६ मई ३, १७ घंटा ३० मिनट (पुराने) ग्रिनिच ज्योतिष समय पर सूर्यका स्पष्ट भोगांश, परमक्रान्ति, तथा नाक्षत्र समय बताओ।

गणना यों लिखी जा सकती है :—

अहर्गणकी गणना :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| सारणी १ से, | ३ मई | = | १२३ दिन |
| | १० घंटा | = | ०·४१७ |
| | ७ घंटा | = | ०·२९२ |
| | ३० मिनट | = | ०·०२१ |
| | अहर्गण | = | १२३·७३० दिन |

उपकरणोंके मान :—

| क्रम सं० | उपकरण | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | म | अ | द | न |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | इतर श०सं०, सा० २, १७०० के लिए | १६१·० | ११९·५ | २५·३ | १३ | १७·४ | २४ | ३·९२८ | ५२६·१ | १०·६७ | १७३४ |
| २ | वर्षारंभिक मान, सा० ३, १९८६ के लिए | ७०·६ | ११०·६ | १५७·७ | २४ | ४·६ | ० | २·४९३ | २२६·३ | २१·६९ | ६३२२ |
| ३ | वृद्धि, १२३·७३० के लिए | | | | | | | १२३·७३० | १२३·७ | १२३·७३ | १२४ |
| ४ | योग | | | | | | | १३०·१५१ | ८७६·१ | १५६·०९ | ८१८० |
| ५ | द का एक या अधिक चक्र-काल (सा० ५ (घ)) | | | | | | | | | १४७·६५ | |
| ६ | ग या द के चक्रकाल घटानेके कारण वृद्धि (सा०५,ग,घ) | ०·० | ०·० | ०·० | ० | १०·८ | ९·७ | | | | |
| ७ | योग | २३१·६ | २३०·१ | १८३·० | ३७ | ३२·८ | ३३·७ | | | | |
| ८ | एक या अधिक चक्रकाल (सा० ६) | १८० | १८० | १८० | | ३० | २४ | | ५८३·९ | | ६७९८ |
| ९ | उपकरणोंका इष्टकालिक मान | ५२ | ५० | ३ | ३७ | ३ | १० | १३०·१५१ | २९२ | ८४ | १३८० |

**भो** तथा **टा** का मान :—

| | भो | | | टा घंटा | मिनट | सेकंड |
|---|---|---|---|---|---|---|
| इतर शताब्दी संशोधन | ०° | २६′ | ०″·४ | ० | १ | ४४·०३ |
| वर्षारंभिक संस्कार | १ | १ | ६ ·५ | | ४ | ६·२६ |
| १२०वें दिनका मान | ३७ | ६ | ३९ ·६ | २ | २८ | २६·६४ |
| ३ दिनकी वृद्धि | २ | ५७ | २५ ·० | | ११ | ४९·६६ |
| १० घंटेकी वृद्धि | | २१ | ३८ ·५ | | १ | ३८·५६ |
| ७ ,, | | १७ | १४ ·९ | | १ | ९·०० |
| ३० मिनटकी वृद्धि | | १ | १३ ·९ | | | ४·९३ |
| इष्टकालिक मान | ४२ | १४ | १८ ·८ | २ | ४८ | ५९·०८ |

**म** = १३०·१५
**ग** और **म** का अंतर = ५·३७
∴ **ग** = १२४·७८
= १२५ लगभग
सा० १५ से संस्कार
= (− १४·२) × (−१·१३३)
= १६″·१

**धूननका मान** :—

चान्द्रधूनन ( सा० १७, १३८० ) = + १५″·१
सौर धूनन ( सा० १८, १२४ ) = − १· १
ईष्ट मान = १४· ०

**परमक्रान्ति** का मान :—

परम क्रान्ति ( सा० २, ३ से ) २३° २८′ २″
धूनन ( सा० १७, १८ ) ४·२
२३ २८ ६

**भोगांश** की गणना :—

| सारणी | उप० | ग = १२० के लिये | ग = १६० के लिए |
|---|---|---|---|
| ७ | ५२ | ४३ | ३६ |
| ८ | ५० | ५६ | ६७ |
| ९ | ३ | ११७ | १७८ |
| १० | ३७ | १७ | १६ |
| योग | | २३३ | २९७ |

अंतःक्षेपणसे, जब ग = १२५ तो
संस्कार = २४१

| सा० | उप० | द ६ के लिये | द = ११ के लिये |
|---|---|---|---|
| १२ | ३ | १० | ८ |
| १३ | १० | १ | २ |
| | योग | ११ | १० |

अंतःक्षेपणसे,
अभीष्ट संस्कार = ११

| सारणी | उपकरण | फल | | |
|---|---|---|---|---|
| भो | (ऊपर देखो) | ४२° | १४′ | १८″·८ |
| १६ | १३०·१५१ | १ | ३५ | ३० ·५ |
| ७-१० | (ऊपर देखो) | | | २४ ·१ |
| ११ | २९२ | | | २ ·४ |
| १२-१३ | (ऊपर देखो) | | | १ ·१ |
| १४ | ८·४ | | | १३ ·२ |
| १५ | १३०·२ | | | १६ ·१ |
| ५ | सन | | | ३ ·१ |
| धूनन | (ऊपर देखो) | | | १४ ·० |

इष्टकालिक स्पष्ट सायन सधूनन
ज्यामितीय भोगांश ४३ ५१ ३·३

**नाक्षत्र समय** की गणना :—

| | घंटा | मिनट | सेकंड |
|---|---|---|---|
| भोगांशके धूननका १५वाँ भाग = १४'० ÷ १५ = +०''.९३ | | | |
| परम क्रान्तिकी ज्या = ०'४ | | | |
| ∴ विषुवांशमें धूनन = ०'४ × ०'९३'' = | | | ०'३७ |
| **टा** ( ऊपर देखो ) | २ | ४८ | ५९'०८ |
| इष्टकालिक मध्यम सौर समय = | १७ | ३० | ०'०० |
| इष्टकालिक नाक्षत्र समय = योग = | २० | १८ | ५९'४५ |

उदाहरण २—सन –३८१, दिसम्बर १२, ६ घंटा ५६ मिनट (पुराने ग्रिनिच मध्यम समय) पर सूर्यका सन्निकट भोगांश निकालो।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| अहर्गण, सा० १ से, | १२ दिसम्बर | = | ३४६ | दिन |
| | ६ घंटा | = | ०'२५ | ,, |
| | ५० मिनट | = | '०३५ | ,, |
| | ६ मिनट | = | '००४ | ,, |
| | इष्टकालिक अहर्गण | = | ३४६'२८९ | |

**म** तथा **भो** की गणना—

| | | | |
|---|---|---|---|
| **म** में इतर शताब्दी संशोधन, –४०० ( सा० २ ) | | | ३५'१७५ |
| वर्षारंभिक मान, १९१९ ( सा० ३ ) | | | २'८९० |
| अहर्गणके लिए वृद्धि | | | ३४६'२८९ |
| | योग | | ३८४'३५४ |
| कालांतर ( पृ० ५, पैरा १६॥ ) | | | '०७९ |
| | योग | | ३८४'२७५ |
| **म** का एक चक्रकाल | | | ३६५'२६० |
| **म** का इष्टकालिक मान | | | १९'०१५ |
| भो में इतर शताब्दी सं० | –४° | ५२' | १८''.७ |
| वर्षारंभिक संस्कार | | १५ | २४ '७ |
| ६ दिसम्बर पर मान ( सा० १ और ४ क ) | २५३ | ५७ | १२ '३ |
| ६ दिनमें वृद्धि | ५ | ५४ | ५० '० |
| ६ घंटे में वृद्धि | | १४ | ४७ '१ |
| ५० मिनट में | | २ | ३ '२ |
| ६ मिनट में | | | १४ '८ |
| कालांतर ( पृष्ठ ५के पैरा १६। के अनुसार ) + | | ९ | २६ |
| योग | २५५ | ४१ | ३९ |
| सा० १६ से ( म = १९'०१५ ) | | २७ | १९ |
| सा० १५ से | | १ | २९ |
| अचल राशि | | | ४८ |
| इष्टकालिक भोगांश | २५६ | ११ | १५ |

# दैनिक सूर्य

पंचांगों में दैनिक सूर्य दिया रहता है, अर्थात् सूर्य का भोगांश प्रतिदिन दिया रहता है। यदि प्रत्येक दिनके लिए भोगांशकी गणना ठीक उसी प्रकारसे की जाय जो ऊपर एक दिनकी गणनाके लिए बतायी गयी है तो बेकार बहुत समय लगेगा। इसलिए दैनिक सूर्य निकालने के लिए निम्न रीति का प्रयोग करना चाहिए।

(१) पहले यह निश्चय करलो कि सूर्यकी गणना प्रतिदिन किस क्षणके लिए करनी है। इस क्षण को हम मनोनीत क्षण कहेंगे। साधारणतः यह क्षण स्थानीय मध्याह्न, या किसी चुने हुए स्थान जैसे काशी या उज्जैन का मध्याह्न, होगा। परंतु संभवतः पुराने (अर्थात् वर्तमान विश्वयुद्ध के पहले वाला) स्टैंडर्ड भारतीय समयके १२बजे दिन का क्षण दैनिक सूर्यकी गणनाके लिए अधिक उपयुक्त होगा। इस समय का दैनिक सूर्य बनानेके लिए सारणी ४ (ग) विशेष रूप से दी गयी है।

(२) फिर, ग्रह संस्कारों की गणना कर डालो, परंतु प्रत्येक दिनके लिए नहीं, प्रति चालीसवें दिनके लिए, और मनोनीत क्षणों के लिए नहीं (अन्यथा बार-बार अंतःक्षेपण करना होगा), ग के उन मानोंके लिए जो सारणियों में लिखित हैं। उदाहरणतः मान लो हमें सन् १६४०के प्रत्येक दिनके लिए भोगांश निकालना है। हम देखते हैं कि सारणी २की आवश्यकता नहीं है क्योंकि १६४० बीसवीं शताब्दी में है।

सारणी ३से पता चलता है कि वर्षारंभ पर उपकरणों के मान निम्न प्रकार से हैं—

| उपकरण | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्षारंभिक मान | १११·३ | २८·३ | १७६·६ | ५१ | १०·४ | ० |

| म | ग | अ | द | न | भो |
|---|---|---|---|---|---|
| ३·४३७ | −१·६३३ | ३५६ | २३·६० | ३११८ | १°६′२७″·३ |

अब मन-ही-मन हम सोचते हैं कि सारणी ७-१०में ग के जो मान लिखित हैं वे हैं ०, ४०, ८०, इत्यादि। इनमें से जो मान −१·६३से निकटतम है वह है ० और सारणिक वर्षारंभसे दो दिन बाद ग का मान हो जायगा −१·६३ + २ जो ० के निकट है। इसलिए वर्षारंभ के लिए गणना न करके हम उन दिनों के लिए गणना करेंगे जब ग के मान रहेंगे ०,४०,...और जिनके अहर्गण होंगे लगभग २,४२,८२, ..। हमें निम्न परिणाम मिलता है :—

| अहर्गण | २ | ४२ | ८२ | इत्यादि |
|---|---|---|---|---|
| ग का मान | ० | ४० | ८० | ... |
| सारणी ७ से संस्कार | ८३ | ८८ | ८७ | ... |
| सारणी ८ से संस्कार | २० | ३७ | ५६ | ... |
| सारणी ९ से संस्कार | ३८ | ११ | ५४ | ... |
| सारणी १०से संस्कार | १० | ८ | ९ | ... |
| कुल ग्रह-संस्कार | १५१ | १४४ | २०६ | ... |

(३) अब ऊपर के पैरा के अदेशानुसार प्राप्त मानोंके आधारपर अंतःक्षेपण द्वारा प्रत्येक दसवें दिन के लिए ग्रह-संस्कार निकालो, अर्थात अहर्गण २, १२, २२,...के लिए ग्रह-संस्कार ज्ञात करो। यह अंतःक्षेपण अत्यंत सरल होगा क्योंकि फलांतर ४० दिनों के लिए हैं और उन्हे ४ से भाग देने पर १० दिन का अंतर ज्ञात हो जायगा।

इस प्रकार हमें निम्न मान मिलेंगे :—

| अहर्गण | २ | १२ | २२ | ३२ | ४२ | ५२ इत्यादि |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ग्रहसंस्कार | १५१ | १५० | १४८ | १४७ | १४५ | १६० ... |

ये संस्कार वस्तुतः ग्रिनिच मध्याह्नों के लिए हैं, परंतु अंतःक्षेपण द्वारा हम देख सकते हैं कि मनोनीत क्षणों पर भी ये ही मान रहेंगे।

(४) अब सारणी ११ और १५ से ऊपर चुने हुए प्रत्येक दसवें दिन के लिए, मनोनीत क्षणों पर, फल निकालो।

यदि मनोनीत क्षण भारतीय स्टैंडर्ड मध्याह्न है तो वह ग्रिनिच मध्याह्नके २४ − ५॥ घंटे बाद, अर्थात् ०·७७१ दिन बाद पड़ता है, जिसे हम आवश्यक सूक्ष्मतानुसार ०·८, या ०·७७, भी मान सकते हैं। इसलिए हमें अहर्गण २·८, १२·८, ...के लिए मान निकालना होगा। इसके लिए पहले अहर्गण २·८ आदि पर उपकरण अ और म की गणना पृष्ठ ४ पर बताई रीतियों से (अर्थात् सा० २ से प्राप्त वर्षारंभिक मानोंमें २·८, १२·८,...क्रमानुसार

जोड़ कर) करनी होगी और तब सारणी ११ तथा १५ से फलों का निकालना होगा।

इन फलोंको पैरा (३)से प्राप्त संस्कारोंमें जोड़ो (यह मानकर कि अहर्गण २'८, १२'८,...के लिये ग्रह-संस्कार वही होगा जो अहर्गण २, १२,...के लिये है)। इस उद्देश्यसे कि बार-बार अहर्गण आदिको न लिखना पड़े वर्षके प्रत्येक दिनकेलिए एक स्तंभ बना लेना चाहिए और उचित स्तंभोंमें पैरा ३ तथा वर्तमान पैराके संस्कारोंको लिखना चाहिए (उदाहरण देखो)।

(५) अब ग्रहसंस्कार + सारणी ११, १५के सम्मिलित संस्कारों को अंतःक्षेपण द्वारा प्रति पाँचवें दिन के लिए निकालो, और उनके नीचे सारणी १२, १३ से निकले फलों को लिख लो, और तीनों को जोड़ डालो।

(६) अंतःक्षेपण द्वारा ऊपर के योग का मान अब शेष स्तभों में भी, अर्थात् प्रति दिन के लिए, भर लो। फिर प्रत्येक के नीचे सारणी १४ तथा १६ के भी फल अहर्गण ०'७७१, १'७७१, २'७७१ आदि के लिए लिख लो। अंत में भो का मान भी इन अहर्गणों के लिए (सारणी २ और ४ ग से) लिख लो। चारों को जोड़ने पर अभीष्ट भोगांश मिल जायगा।

उदाहरण—सन् १९४० ई० में सूर्य का भोगांश प्रत्येक दिनके लिए युद्ध के पहलेवाले भारतीय स्टैंडर्ड मध्याह्न पर निकालो।

| | मध्याह्न की तारीख | जनवरी १ | २ | ३ | ४ | ५ | ९ | १४ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | अहर्गण | −१ + ०'७७१ | ०'७७१ | १'७७१ | २'७७१ | ३'७७१ | ७'७७१ | १२'७७१ |
| सा० | उपकरण※ | | | | | | | |
| ७-१० | ग = ० | | | | १५'१ | | | १५'० |
| ११ | ३६१ | | | | '६ | | | १'६ |
| १५ | ६'१ | | | | −'१ | | | −१'३ |
| | योग$_1$ | | | | १५'६ | | १५'६ | १५'३ |
| | | | | | | | | ... |
| १२ | द = २६'४ | | | | १'१ | | १'३ | ... |
| १३ | द = २६'४ | | | | '१ | | '२ | ... |
| | योग$_2$ | १७'१ | १७'१ | १७'१ | १७'१ | १७'१ | १७'१† | ... |
| १४ | २३'३७ | '७ | '६ | '६ | '८ | १'३ | ... | ... |
| १६ | ३'२०८ | −४ २२'४ | −२ २१'१ | −१९'७ | १ ३९'७ | ३ ४१'१ | ... | ... |
| २ | १९४० | १ ९ २७'३ | १ ९ २७'३ | १ ९ २७'३ | १ ९ २७'३ | १ ९ २१'३ | ... | ... |
| ४(ग) | जनवरी १ | २८० ३४ ४३'५ | २८१ ३३ ५१'९ | २८२ ३३ ०'२ | २८३ ३२ ८'५ | २८४ ३१ १६'८ | ... | ... |
| योग = | अभीष्टभोगां० | २८१ ४० ६'२ | २८२ ४१ १५'८ | २८३ ४२ २५'५ | २८४ ४३ ३३'४ | २८५ ४४ ४३'६ | ... | ... |

※इस स्तंभमें उपकरणका मान उस स्तंभके अहर्गण के लिए है जिसमें इस उपकरण से संबंध रखनेवाला फल पहली बार लिखा गया है।

†यह केवल संयोग की बात है कि जनवरी ४ और ९ दोनोंके लिए योग$_2$ एकही (अर्थात् १७'१″) आया जिससे जनवरी ४से लेकर जनवरी ९तक के प्रत्येक दिनके

टिप्पणी—यदि सारणी १६ के लिए आवश्यक गुणा को कॉट्सवर्थ§ या क्रेले (Crelle) की गुणन-सारणियों से किया जाय, और जोड़नेकी सब क्रियाओंको कॉम्पटोमीटर (comptometer) या अन्य किसी जोड़नेवाली मशीनसे किया जाय तो समय की बड़ी बचत होगी।

---

लिए योग$_2$ को एकही (अर्थात १७·१″) मानना पड़ा। जनवरी १, २ और ३के लिए भी इस योग का मान १७·१″ रख लिया गया है, परंतु अच्छा यही होगा यदि जनवरी ४के पाँच दिन पहले (अर्थात् दिसंबर ३०, सन् १६३६) के लिए भी इस योग का मान निकाल लिया जाय और तब जनवरी १, २ और ३के लिए उचित मान समानुपाती विभाजन से रक्खा जाय।

§Cotsworth's Direct Calculator

---

# सारणी १—अहर्गण

| तारीख | | | अहर्गण | तारीख | | अहर्गण | घंटा | अहर्गण | मिनट | अहर्गण |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | साधारण | प्लुत | | | | | | | | |
| जनवरी | ० | १ | ० | जुलाई | ९ | १९० | १ | ०·०४२ | १ | ०·००१ |
| | १० | ११ | १० | | १९ | २०० | २ | ०·०८३ | २ | ०·००१ |
| | २० | २१ | २० | | २९ | २१० | ३ | ०·१२५ | ३ | ०·००२ |
| | ३० | ३१ | ३० | अगस्त | ८ | २२० | ४ | ०·१६७ | ४ | ०·००३ |
| फरवरी | ९ | १० | ४० | | १८ | २३० | ५ | ०·२०८ | ५ | ०·००४ |
| | १९ | २० | ५० | | २८ | २४० | ६ | ०·२५० | ६ | ०·००४ |
| मार्च | १ | | ६० | सितम्बर | ७ | २५० | ७ | ०·२९२ | ७ | ०·००५ |
| | ११ | | ७० | | १७ | २६० | ८ | ०·३३३ | ८ | ०·००६ |
| | २१ | | ८० | | २७ | २७० | ९ | ०·३७५ | ९ | ०·००६ |
| | ३१ | | ९० | अक्टूबर | ७ | २८० | १० | ०·४१७ | १० | ०·००७ |
| अप्रैल | १० | | १०० | | १७ | २९० | २० | ०·८३३ | २० | ०·०१४ |
| | २० | | ११० | | २७ | ३०० | | | ३० | ०·०२१ |
| | ३० | | १२० | नवम्बर | ६ | ३१० | | | ४० | ०·०२८ |
| मई | १० | | १३० | | १६ | ३२० | | | ५० | ०·०३५ |
| | २० | | १४० | | २६ | ३३० | | | | |
| | | | | | | | | | सेकंड | |
| | ३० | | १५० | दिसम्बर | ६ | ३४० | | | ३० | ०·००० |
| जून | ९ | | १६० | | १६ | ३५० | | | ४० | ०·००० |
| | १९ | | १७० | | २६ | ३६० | | | ५० | ०·००१ |
| | २९ | | १८० | | | | | | | |

# सारणी २—उपकरणोंका इतर-शताब्दी-संशोधन

| पंचांग-पद्धति | उपकरण | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | क | म |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| जूलियसका | −१२०० | १५४·९ | १४२·५ | १२२·७ | ४७ | ८·५ | १ | −११ | ४२·८८८ |
| ,, | −११०० | ७४·४ | १७२·८ | २०·० | ११ | २९·८ | १ | −१० | ४१·९२४ |
| ,, | −१००० | १७४·० | २३·० | ९१·४ | ३४ | २१·१ | १ | −१० | ४०·९६० |
| ,, | − ९०० | ९३·५ | ५३·२ | १७४·१ | ५८ | १२·४ | २ | − ९ | ३९·९९६ |
| ,, | − ८०० | १३·० | ८३·५ | ७२·० | २२ | ३·७ | २ | − ८ | ३९·०३२ |
| ,, | − ७०० | ११२·५ | ११३·७ | १४९·४ | ४५ | २५·० | २ | − ७ | ३८·०६७ |
| ,, | − ६०० | ३२·० | १४४·० | ४६·१ | ९ | १६·२ | २ | − ६ | ३७·१०३ |
| ,, | − ५०० | १३१·५ | १७४·२ | १२४·० | ३३ | ५·४ | ० | − ६ | ३६·१३९ |
| ,, | − ४०० | ५१·१ | २४·४ | २१·४ | ५६ | २६·७ | १ | − ५ | ३५·१७५ |
| ,, | − ३०० | १५०·६ | ५४·७ | ९८·१ | २० | १८·० | १ | − ४ | ३४·२११ |
| ,, | − २०० | ७०·१ | ८४·९ | १७६·० | ४४ | ९·३ | १ | − ३ | ३३·२४७ |
| ,, | − १०० | १६९·६ | ११५·२ | ७३·४ | ७ | ०·६ | १ | − ३ | ३२·२८३ |
| ,, | ० | ८९·१ | १४५·४ | १५०·७ | ३१ | २१·९ | २ | − २ | ३१·३१८ |
| ,, | १०० | ८·७ | १७५·७ | ४८·० | ५४ | १३·२ | २ | − १ | ३०·३५४ |
| ,, | २०० | १०८·२ | २५·९ | १२५·४ | १८ | २·३ | ० | ० | २९·३९० |
| ,, | ३०० | २७·७ | ५६·१ | २२·७ | ४२ | २३·६ | ० | +१ | २८·४२६ |
| ,, | ४०० | १२७·२ | ८६·४ | १००·० | ५ | १४·९ | १ | १ | २७·४६२ |
| ,, | ५०० | ४६·७ | ११६·६ | १७७·४ | २९ | ६·२ | १ | २ | २६·४९८ |
| ,, | ६०० | १४६·३ | १४६·९ | ७४·७ | ५३ | २७·५ | १ | ३ | २५·५३४ |
| ,, | ७०० | ६५·८ | १७७·१ | १५२·० | १६ | १८·८ | १ | ४ | २४·५७० |
| ,, | ८०० | १६५·३ | २७·३ | ४९·३ | ४० | १०·१ | १ | ४ | २३·६०५ |
| ,, | ९०० | ८४·८ | ५७·६ | १२६·७ | ४ | २९·२ | २४ | ५ | २२·६४१ |
| ,, | १००० | ४·३ | ८७·८ | २४·० | २७ | २०·५ | २४ | ६ | २१·६७७ |
| ,, | ११०० | १०३·८ | ११८·१ | १०१·३ | ५१ | ११·८ | ० | ७ | २०·७१३ |
| ,, | १२०० | २३·४ | १४८·३ | १०७·७ | १४ | ३·१ | ० | ८ | १९·७४९ |
| ,, | १३०० | १२२·९ | १७८·५ | ७६·० | ३८ | २४·४ | ० | ८ | १८·७८५ |
| ,, | १४०० | ४२·४ | २८·८ | १५३·३ | २ | १५·७ | १ | ९ | १७·८२१ |
| ,, | १५०० | १४१·९ | ५९·० | ५०·७ | २५ | ७·० | १ | +१० | १६·८५६ |
| ग्रेगरीका | १५०० | १४१·९ | ५९·० | ५०·७ | २५ | ४·८ | २३ | ० | ६·८५६ |
| ,, | १६०० | ६१·४ | ८९·३ | १२८·० | ४९ | २६·१ | २३ | ० | ५·८९२ |
| ,, | १७०० | १६१·० | ११९·५ | २५·३ | १३ | १७·४ | २४ | ० | ३·९२८ |
| ,, | १८०० | ८०·५ | १४९·८ | १०२·७ | ३६ | ८·७ | २४ | ० | +१·९६४ |
| ,, | १९०० | ०·० | ०·० | ०·० | ० | ०·० | ० | ० | ०·००० |
| ,, | २००० | ९९·५ | ३०·२ | ७७·३ | २४ | १९·१ | २२ | ० | −०·९६४ |
| ,, | २१०० | १९·० | ६०·५ | १५४·७ | ४७ | १०·४ | २२ | ० | −२·९२८ |

